योग्यता सदैव से चली आई है २५ उपाय करनेवाले अर्जुनने तुम सारथीके साथहोकर उसको मारा हे महाबाहो तुम्हारी स्वच्छ बुद्धिसे उत्पन्नहुई वह बात आश्चर्य्यकी नहीं है यहकहकर वह धर्मधारी कौरवोंमें श्रेष्ठ युधिष्ठिर बाजूबन्द रखनेवाली दक्षिणभुजाको पकड़कर २६।२७ उनदोनों अर्जुन और केशवजी से बोले कि नारदजीने तुमदोनोंको धर्मात्मा महात्मा और प्राचीन ऋषियोंमें श्रेष्ठ नरनारायणरूप देवता मुझसे वर्णन कियाहै और बुद्धिमान् सिद्धान्तोंके ज्ञाता व्यासदेवजी ने भी इसमहाभाग कथाको बारंबार मुझसे कहाहै हे कृष्णजी इस पाण्डव अर्जुनने आपकी कृपासे २८।२९ सन्मुख होकर शत्रुओं को विजय किया और किसी स्थानपर मुख नहीं फेरा निश्चय हमारीही विजयहै हमारीपराजय नहींहोगी ३० जबआपने अर्जुनकी रथवानी अंगीकार करी हे गोविन्दजी आपकी बुद्धि से कर्ण,के मरनेपर भीष्म, द्रोणाचार्य्य, कर्ण, महात्मा गौतम, कृपाचार्य्य, ३१ और अन्य२ बड़े२ शूरवीर जो उनके साथमें आगे पीछे थे वह सब हर प्रकारसे मारेगये ३२ तब पुरुषोत्तम महाराज धर्मराज यह कहकर श्वेत वर्ण काले बाल चित्तके अनुसार शीघ्रगामी घोड़ों से युक्त सुवर्ण सूत्रसे निर्मित रथपर ३३ सवारहो अपनी सेना को साथलेकर युद्धभूमि के देखने को प्रवृत्त हुये ३४ वीर श्रीकृष्ण और अर्जुन से पूछकर और दोनों से प्यारे २ मिष्ट वचनों को कहते हुये चलदिये ३५ वहांजाकर उस राजा युधिष्ठिरने युद्धभूमि में शयन करतेहुये कर्णको ऐसा देखा जैसे कि सब ओरसे केसरों से युक्त कदम्बका फूलहोताहै ३६ उस धर्मराजने हजारों बाणों से चितेहुये कर्ण वा सुगन्धित तेलों से सिंचेहुये और हजारों सुनहरी मशालों से ३७ प्रकाशमान जेसका कवच टूट २ कर चूर्ण होगया वा बाणों से छिदाहुआ था उसकर्ण को देखा ३८ पुत्र समेत मरेहुये कर्णको बारंबार देखकर निश्चय करनेवाले राजा युधिष्ठिरने ३९ उनदोनों नरोत्तम पाण्डव अर्जुन और माधवजीकी प्रशंसाकरी कि हे गोविन्दजी अब तुझनाथ शूरवीर और महाज्ञानीसे पोषण कियाहुआ मैं बड़े अहंकारी कर्णको मृतक देखकर भाइयों समेत पृथ्वीपर राजाहूं ४०।४१ राजा धृतराष्ट्र राधाकेपुत्र कर्णके मरनेपर अपने जीवन और राज्यसे निराशहोंगे ४२ हे पुरुषोत्तम हम आपकी कृपाओं से अभीष्ट मनोरथों के सिद्ध करनेवाले हैं हे गोविन्दजी आपने प्रारब्धसे शत्रुओंको विजयकिया और भागही से यह महा

शत्रु भी मारागया ४३ और पाण्डुनन्दन अर्जुन प्रारब्धसे विजय करनेवाला
है हम लोगों ने बड़े दुःखदायी तेरह वर्ष जाग २ कर वनों में व्यतीत किये ४४
हे महाबाहो अब आपकी कृपासे रात्रिमें नींद भरके बेखटके होकर सोवेंगे इस
रीतिसे उस धर्मराज राजा युधिष्ठिर ने श्रीकृष्णजी और कौरव्य अर्जुनकी प्र-
शंसा करी संजय बोले कि अर्जुन के शायकों से पुत्र समेत कर्णको मृतक दे-
खकर ४५।४६ उस राजा युधिष्ठिर ने अपना पुनर्जन्ममाना हे महाराज फिर
बड़ी प्रसन्नता भरेहुये महारथियों ने कुन्ती के पुत्र राजा युधिष्ठिरको मिलकर
बड़ा प्रसन्नकिया और पाण्डव नकुल सहदेव भीमसेन और वृष्णियोंमें बड़े श्रेष्ठरथी
सात्यकी, धृष्टद्युम्न,शिखण्डी पांचाल और सृञ्जियोंने ४७।४८।४९ कर्णके मरने
पर युधिष्ठिरकी स्तुतिकी फिरवह सब धर्मात्मा राजा युधिष्ठिरकी स्तुतिकरके ५०
महा विजयसे शोभायमान लक्षभेदी युद्धमें कुशल सावधानी से युद्ध करनेवाले
प्रशंसायुक्त उन श्रीकृष्ण और अर्ज्जुन की कीर्त्तिगानेवाले ५१ प्रसन्नता में
डूबेहुये सब महारथी अपने २ डेरोंको गये हे राजा आपके दुर्विचारोंसे यह बड़ा
भारी घोर रोमहर्षण करनेवाला विनाशकाल जारीहुआ ५२ अब तुम किस नि-
मित्त शोचकरतेहो वैशम्पायन बोले कि अम्बिकाके पुत्र राजा धृतराष्ट्र इसशोक
और दुःखदायी वृत्तान्तको सुनकर ५३ अचेत और निश्चेष्टहोकर पृथ्वीपर ऐसे
गिरपड़ा जैसे कि जड़समेत टूटाहुआ वृक्ष गिरपड़ताहै उसीप्रकार वह दूरदर्शि-
नीदेवी गांधारी भी गिरपड़ी ५४ और युद्धमें कर्णके मरने को बहुत विलाप
करकरके शोचा तब विदुरजी और संजयने उस राजाको पकड़लिया ५५ और
दोनों ने राजाको विश्वासयुक्त किया और इसीप्रकार कौरवीय स्त्रियोंने गांधा-
रीको भी उठाया फिर वह बड़ातपस्वी राजा धृतराष्ट्र ईश्वर और होतव्यताको
मुख्य मानकर ५६ महा पीड़ितहोकर अचेतहोगया चिन्ता शोकसे पूर्णचित्त
मोहसे पीड़ित राजाने कुछ नहीं जाना और विश्वास देनेपर भी अचेत होकर
मौनहोगया ५७ हे भरतवंशी जो पुरुष महात्मा कर्ण और अर्ज्जुनके इस महा
घोर युद्धरूपी यज्ञको पढ़ेगा वह उस फलको पावेगा जो अच्छे प्रकारसे किये
हुये यज्ञकाफल होताहै और सुननेवालोंको भी यही फलहोगा ५८ अग्नि वायु
और चन्द्रमाके उत्पन्न करनेवाले सनातन भगवान् विष्णुहैं उन्हींको यज्ञ कहते
हैं इसकारण जो पुरुष दूसरे के गुणोंमें दोष न लगाकर पढ़ेगा वा सुनेगा वह

सुखीहोगा ५६ भक्तलोग सदैव धर्मकी वृद्धिके हेतुसे इस उत्तम संहिता को पढ़ते हैं वह मनुष्य उसके पढ़नेसे धन धान्य और कीर्त्तिमान् होकर आनन्द करते हैं ६० इस हेतुसे जो दूसरेके गुणों में दोष न लगानेवाला मनुष्य सदैवही सुनेगा वह सब सुखोंको पावेगा और भगवान् ब्रह्माजी विष्णुजी और शिवजी भी उस नरोत्तम के ऊपर प्रसन्न होतेहैं ६१ इस संहितामें ब्राह्मण को वेदों की प्राप्ति और युद्धमें क्षत्रियों को पराक्रम वा विजयकीप्राप्ति वैश्यों को धनकीप्राप्ति और शूद्रों को नीरोगताकी प्राप्ति होतीहै ६२ जो कि इसमें भगवान् सनातन देवता विष्णुजी का वर्णनहै इस हेतुसे वह मनुष्य सुखी होकर मनोभीष्टों को पातेहैं यह उस महामुनिने वचन कहाहै कि जो इसकर्णपर्व्वको सुनताहै वह एक वर्ष तक सवत्सा कपिला गौ के प्रतिदिन दान करनेके समान फलको पाताहै ॥

महिखरीछंद ॥

सुनि प्रबल अरि भट करणको बध धरम अति आनँदभरे। बहुभांति हरिहि प्रशंसि प्रभुता कृपा की वर्णन करे ॥ फिर कृष्ण पारथ भटनसह चढ़ि सुरथ पै मोदित महा। गेधर्म भूपति कर्ण भटमणि परोहो जेहि थल तहा ॥ तहँ सहित सुत मरिपरो कर्णहिं देखि आनँद को गहे। तुव कृपा सों मम सुजय सब थर इबिधि केशव सों कहे ॥ बहु जरत चारु मशाल संग उमंग सों सब देखि कै। नृप धर्म डेरन गये फिरिनिज सुजय ध्रुव अवरेखि कै ॥

दो० करत प्रशंसा कृष्ण अरु पारथ की सब वीर ।
गे निजनिज डेरन लहत आनँद सिंधुगँभीर ॥
भूपति कियो कुमंत्र तुम करता इतो अनर्थ।
प्रलयकाल आरोपि अब शोचकरत हो व्यर्थ ॥

वैशंपायन उवाच ॥

दो० इविधि कर्णको मरण सुनि दम्पति वृद्ध नरेश।
मोहित है गिरिपरत भे त्यागि चेत को लेश ॥
भूपति गहि संजय विदुर गंधारिहि कुरुनारि।